डाक्टर जे. ए. मायर्स ने लिखा है कि :—

"यह बात भी याद रखनी चाहिये कि सन् 1924 और सन् 1944 के दरमियान न्युयार्क शहर में तपेदिक़ से मौतें क़रीब क़रीब 95 फ़ीसदी कम हो गईं, यानी सौ मौतों की जगह सिर्फ़ पांच रह गईं, और वहाँ इस अर्से में बी० सी० जी० का टीका नहीं लगाया गया."

डाक्टर टाप्ले (Dr. Topley) और डाक्टर विल्सन (Dr. Wilson) ने अपनी किताब 'Principles of Bacteriology & Immunity' में लिखा है कि—"फ़्रांस में और फ़्रांसीसी बोलने वाले देशों में बी० सी० जी० के टीके के काफ़ी तजरबे हो चुके हैं. लेकिन इस मामले में जो आंकड़े दिये जाते हैं उन पर बिलकुल ऐतबार नहीं किया जा सकता. वह बिलकुल निकम्मे हैं. हम इस नतीजे पर भी नहीं पहुंच सकते कि बी० सी० जी० के टीके से तपेदिक़ का मुक़ाबला करने की शक्ति आदमी में ज़रा सी भी बढ़ती है. अगर दो तीन बरस के बाद दोबारा टीका न लगाया जावे तो पहले टीके से जो कुछ बीमारी के मुक़ाबिले की शक्ति किसी ख़ास आदमी में आई भी हो वह भी साल दो साल के अन्दर बिलकुल ख़तम हो जाती है. और अगर दोबारा टीका लगाया जावे तो उसके नतीजे और भी ज़्यादा गहरे और ख़तरनाक होते हैं. हम तो यह भी मानने को तैयार नहीं कि शुरू में भी इस टीके से किसी को कोई फ़ायदा होता है."

## इन्गलैंड की मिनिस्ट्री ऑफ़ हैल्थ की राय

इन्गलैंड की मिनिस्ट्री ऑफ़ हैल्थ ने नवम्बर सन् 1953 में अपने तमाम मैडिकल अफ़सरों के नाम एक मेमॉरैन्डम नं० 324 जारी किया था. उस मेमॉरैन्डम में बी० सी० जी० के टीके की बाबत यह लिखा है :—

बावजूद इस बात के कि पिछले बीस बरस के अन्दर लोगों की एक बहुत बड़ी तादाद के बी० सी० जी० का टीका लगाया जा चुका है, और टीकों में दोनों तरह का वैकसीन इस्तेमाल किया गया है, यानी कुछ में ताज़ा और कुछ में जमाकर सुखाया हुआ, फिर भी इस टीके से असली फ़ायदे होने की कोई साइंसी शहादत नहीं मिलती.''

एक डाक्टर बैनजमिन ने यह बयान दिया था कि इन्गलैंड, फ़्रांस और स्वीडन तीनों मुल्कों में बी० सी० जी० का टीका लाज़िमी तौर पर सब के लगाया जाता है. इस पर इंगलैंड की हैल्थ मिनिस्ट्री को एक ख़त लिखा गया यह मालूम करने के लिये कि डाक्टर बैनजमिन का बयान कहाँ तक ठीक है. इन्गलैंड की हैल्थ मिनिस्ट्री के डाक्टर डी. टामसन ने 24 मई सन् 1955 के अपने ख़त में जवाब दिया. उस जवाब में उन्होंने तफ़सील से लिखा है कि इंगलैंड में यह टीका किन किन के किन किन हालतों में और किस किस



ڈاکٹر جے . اے . مائرس نے لکھا ہے کہ :—

"یہ بات بھی یاد رکھنی چاہئیے کہ سن 1924 اور سن 1944 کے درمیان نیویارک شہر میں تپدق سے موتیں قریب قریب 95 فیصدی کم ہو گئیں، یعنی سو موتوں کی جگہ صرف پانچ رہ گئیں، اور وہاں اِس عرصے میں بی . سی . جی . کا ٹیکہ نہیں لگایا گیا ."

ڈاکٹر ٹاپلے ( Dr. Topley ) اور ڈاکٹر ولسن ( Dr. Wilson ) نے اپنی کتاب 'Principles of Bacteriology & Immunity' میں لکھا ہے کہ—"فرانس میں اور فرانسیسی بولنے والے دیشوں میں بی. سی. جی. کے ٹیکے کے کافی تجربے ہو چکے ہیں . لیکن اِس معاملے میں جو آنکڑے دیئے جاتے ہیں اُن پر بالکل اعتبار نہیں کیا جا سکتا. وہ بالکل نکمے ہیں . ہم اِس نتیجے پر بھی نہیں پہنچ سکتے کہ بی. سی. جی کے ٹیکے سے تپدق کا مقابلہ کرنے کی شکتی آدمی میں ذرا سی بھی بڑھتی ہے . اگر دو تین برس کے بعد دوبارہ ٹیکہ نہ لگایا جاوے تو پہلے ٹیکے سے جو کچھ بیماری کے مقابلے کی شکتی کسی خاص آدمی میں آئی بھی ہو وہ بھی سال دو سال کے اندر بالکل ختم ہو جاتی ہے . اور اگر دوبارہ ٹیکہ لگایا جاوے تو اس کے نتیجے اور بھی زیادہ گہرے اور خطرناک ہوتے ہیں . ہم تو یہ بھی ماننے کو تیار نہیں کہ شروع میں بھی اِس ٹیکے سے کسی کو کوئی فائدہ ہوتا ہے ."

## انگلینڈ کی منسٹری آف ہلتھ کی رائے

انگلینڈ کی منسٹری آف ہلتھ نے نومبر سن 1953 میں اپنے تمام میڈیکل افسروں کے نام ایک میمورنڈم نمبر 324 جاری کیا تھا . اُس میمورنڈم میں بی. سی. جی کے ٹیکے کی بابت یہ لکھا ہے:—

"باوجود اِس بات کے کہ پچھلے بیس برس کے اندر لوگوں ایک بہت بڑی تعداد کے بی. سی. جی کا ٹیکہ لگایا جا چکا ہے، اور اِن ٹیکوں میں دونوں طرح کا ویکسین استعمال کیا گیا ہے، یعنی کچھ میں تازہ اور کچھ میں جما کر سکھایا ہوا، پھر بھی اِس ٹیکے سے اصلی فائدے ہونے کی کوئی سائنسی شہادت نہیں ملتی ."

ایک ڈاکٹر بینجمن نے یہ بیان دیا تھا کہ انگلینڈ، فرانس اور سویڈن تینوں ملکوں میں بی. سی. جی کا ٹیکہ لازمی طور پر سب کے لگایا جاتا ہے . اِس پر انگلینڈ کی ہیلتھ منسٹری کو ایک خط لکھا گیا یہ معلوم کرنے کے لئیے کہ ڈاکٹر بینجمن کا بیان کہاں تک ٹھیک ہے . انگلینڈ کی ہیلتھ منسٹری کے ڈاکٹر ڈی ٹامسن نے 24 مئی سن 1955 کے اپنے خط میں جواب دیا . اُس جواب میں اُنھوں نے تفصیل سے لکھا ہے کہ انگلینڈ میں یہ ٹیکہ کن کن کے کن کن حالتوں میں اور کس کس

तरह की अहतियात के साथ लगाया जाता है. इन सब चीज़ों के यहाँ दोहराने की ज़रूरत नहीं है. डाक्टर डी. टामसन ने अपने ख़त में साफ़ शब्दों में लिखा है कि :—

"इस मुल्क के किसी हिस्से में भी और किसी तरह के लोगों के लिये भी यह टीका लाज़िमी नहीं है और न इस वक़्त हमारा यह कोई इरादा है कि हम अपने इस टीके के प्रोग्राम को बढ़ावें."

डाक्टर टामसन ने यह भी लिखा है कि :—

"फ़्रांस और स्वीडन में भी बी० सी० जी० का टीका लाज़िमी नहीं है और डेनमार्क, नार्वे, स्वीडन और फ़िनलैंड चारों मुल्कों में मौजूदा राय आम तौर से टीके लगाये जाने के ख़िलाफ़ है."

अमरीका ही से 'पोलियो' के लिये जो बच्चों की एक बीमारी है और जिसमें बच्चों को लक़वा मार जाता है एक और नया टीका निकला था जिसे सालक वैकसीन कहते हैं. इस नये टीके की तारीफ़ में बार बार बड़े बड़े आंकड़े दिये गये. यहाँ तक कि कुछ दिनों तक यह इंगलैंड में भी चल पड़ा. पर अब इंगलैंड की ब्रिटिश मैडिकल रिसर्च कौंसिल ने इस नये टीके का लगाना बिलकुल बन्द कर देने का फ़ैसला कर लिया है क्योंकि बच्चों के इस टीके का लगाना उन्हें ख़तरनाक साबित हुआ.

अब हम फिर अपने देश की तरफ़ आते हैं. हम सब लोगों के यह टीका क्यों लगा रहे हैं ? और ऐतराज़ों को छोड़कर टीके के हामी हमें इससे क्या उम्मीद दिला रहे हैं. वह हमें ज्यादा से ज्यादा यही उम्मीद दिला रहे हैं कि एक बहुत थोड़े से अर्से के लिये यानी अधिक से अधिक दो बरस के लिये हमारा बच्चा तपेदिक़ से बचा रहेगा और इस दो बरस के लिये भी वह पूरा भरोसा नहीं दिला सकते. इन दो बरस के बाद फिर हमें अपने को बचाने के लिये वही दूसरी तरकीबें, दूसरी तरह की तालीम, खाना पीना और दूसरी तरह की अहतियातों का सहारा लेना पड़ेगा. बी० सी० जी० का असर उनके मुताबिक़ इससे आगे चल ही नहीं सकता.

## इस टीके से नई नई बीमारियां

एक और बीमारी है जिसे इनसिफ़ेलाइटिस (Encephalitis) कहते हैं जिसमें रोगी के दिमाग़ के अन्दर सूजन आजाती है. बी० सी० जी० का टीका जहाँ जहाँ लगाया गया है वहाँ वहाँ यह बीमारी भी अनेक बार दिखाई दी है. दूसरे मुल्कों में यह कम लोगों को हुई है, हमारे मुल्क में ज्यादा लोगों को हुई है, जिसका कारण यह है कि हमारे देश में ग़रीबी अधिक है और लोगों को काफ़ी और ढङ्ग का खाने को नहीं मिलता. यह भी मालूम हुआ है कि बी० सी० जी० के टीके से इस बीमारी के पैदा होने की



طرح کی احتیاط کے ساتھ لگایا جاتا ھے . اُن سب چیزوں کے یہاں دھرانے کی ضرورت نہیں ھے . ڈاکٹری ڈی. ٹامسن نے اپنے خط میں صاف شبدوں میں لکھا ھے کہ:—

"اِس ملک کے کسی حصے میں بھی اور کسی طرح کے لوگوں کے لئے بھی یہ ٹیکہ لازمی نہیں ھے اور نہ اِس وقت ھمارا یہ کوئی ارادہ ھے کہ ھم اپنے اِس ٹیکے کے پروگرام کو بڑھاویں ."

ڈاکٹر ٹامسن نے یہ بھی لکھا ھے کہ:—

"فرانس اور سویڈن میں بھی بی. سی. جی کا ٹیکہ لازمی نہیں ھے اور ڈنمارک، ناروے، سویڈن اور فنلینڈ چاروں ملکوں میں موجودہ رائے عام طور سے ٹیکے لگائے جانے کے خلاف ھے."

امریکہ ھی سے 'پولیو' کے لئے جو بچوں کی ایک بیماری ھے اور جس میں بچوں کو لقوہ مار جاتا ھے ایک اور نیا ٹیکہ نکلا تھا جسے سالک ویکسین کہتے ھیں . اِس نئے ٹیکے کی تعریف میں بار بار بڑے بڑے آنکڑے دئے گئے. یہاں تک کہ کچھ دنوں تک یہ انگلینڈ میں بھی چل پڑا. پر اب انگلینڈ کی برٹش میڈیکل ریسرچ کونسل نے اِس نئے ٹیکے کا لگانا بالکل بند کر دینے کا فیصلہ کر لیا ھے کیونکہ بچوں کے اس ٹیکے کا لگانا اُنھیں خطرناک ثابت ھوا .

اب ھم پھر اپنے دیش کی طرف آتے ھیں . ھم سب لوگوں کے یہ ٹیکہ کیوں لگا رھے ھیں ؟ اور اعتراضوں کو چھوڑ کر ٹیکے کے حامی ھمیں اِس سے کیا امید دلا رھے ھیں ؟ وہ ھمیں زیادہ سے زیادہ یہی امید دلا رھے ھیں کہ ایک بہت تھوڑے سے عرصے کے لئے یعنی ادھک سے ادھک دو برس کے لئے ھمارا بچہ تپ دق سے بچا رھے گا اور اِس دو برس کے لئے بھی وہ پورا بھروسہ نہیں دلا سکتے . اِن دو برس کے بعد پھر ھمیں اپنے کو بچانے کے لئے وھی دوسری ترکیبیں، دوسری طرح کی تعلیم، کھانا پینا اور دوسری طرح کی احتیاطوں کا سہارا لینا پڑے گا . بی. سی. جی کا اثر اُن کے مطابق اِس سے آگے چل ھی نہیں سکتا .

## اِس ٹیکے سے نئی نئی بیماریاں

ایک اور بیماری ھے جسے اِنسیفلائیٹس (Encephalitis) کہتے ھیں جس میں روگی کے دماغ کے اندر سوجن آجاتی ھے. بی. سی جی کا ٹیکہ جہاں جہاں لگایا گیا ھے وھاں وھاں یہ بیماری بھی انیک بار دکھائی دی ھے . دوسرے ملکوں میں یہ کم لوگوں کو ھوئی ھے، ھمارے ملک میں زیادہ لوگوں کو ھوئی ھے جس کا کارن یہ ھے کہ ھمارے دیش میں غریبی ادھک ھے اور لوگوں کو کافی اور ڈھنگ کا کھانے کو نہیں ملتا. یہ بھی معلوم ھوا ھے کہ بی. سی. جی کے ٹیکے سے اِس بیماری کے پیدا ھونے کی

जितनी घटनाएँ होती हैं उनमें बहुत कम हमारे सामने आ पाती हैं. डाक्टर टापले और डाक्टर विलसन ने अपनी किताब में जिसकी चरचा हम ऊपर कर चुके हैं लिखा है कि हाल में बी० सी० जी० का टीका लगने से यह बीमारी भी अक्सर होती दिखाई दी है और इस तरह की "कई सौ घटनाएं" उनके सामने आ चुकी हैं.

डाक्टर फ्रैडरिक डब्लू. प्राइस ने अपनी किताब "ए टैक्स्ट बुक आफ़ दी प्रैकटिस आफ़ मैडिसिन" में लिखा है कि एक और बीमारी अक्सर इस टीके के बाद देखी गई है जो टीके लगने के सात दिन से लेकर बारह दिन के अन्दर नमूदार होती है जिसमें सर में दर्द होता है, क़ै आती है, एक तरह से हल्का सा लक़वा हो जाता है, रोगी बक बक करने लगता है, बेहोशी आ जाती है और कभी कभी मौत भी हो जाती है. इस बीमारी से अक्सर पचास फ़ीसदी आदमी मर जाते हैं. उन्होंने लिखा है कि इस टीके से कभी कभी कई तरह की दबी हुई बीमारियां चमक भी उठती हैं.

जिस बीमारी का डाक्टर फ्रैडरिक डब्लू. प्राइस ने ज़िक्र किया है उसमें वह लिखते हैं कि अक्सर रोगी के आँख की रोशनी भी जाती रहती है. कोइमबटूर की जिस अभागी लड़की का हाल अख़बारों में निकल चुका है उसे यही बीमारी हुई थी.

### मद्रास सरकार की तहक़ीक़ाती कमेटी

उस लड़की का नाम वसंत था. जब उसका हाल कुछ डाक्टरों की राय के साथ अख़बारों में छपा तो मद्रास की सरकार ने तहक़ीक़ात के लिये कुछ सरकारी डाक्टरों की एक कमेटी मुक़र्रर की. उस कमेटी ने वसंत और कुछ और रोगियों को भी देखकर अपनी रिपोर्ट सरकार को दे दी. उन और रोगियों को भी कम या अधिक इसी तरह की शिकायतें थीं. उस कमेटी की रिपोर्ट शाया नहीं की गई. उसकी जगह सरकार ने एक अपना ही प्रेस नोट अख़बारों में निकाल दिया कि कमेटी की रिपोर्ट से उन्हें मालूम हुआ है कि वसंत की आँखें बी० सी० जी० के टीके के कारण नहीं गईं बल्कि एक और बीमारी उस इलाक़े में शायद पहले से फैली हुई थी जो वसंत को लग गई और जिसके कारण उसकी आँखें गईं. इस बीमारी का नाम भी सरकार ने अपने प्रेस नोट में दिया है.

मद्रास सरकार ने जब यह कमेटी मुक़र्रर की थी तब 2 जून सन् 1955 को पहले ही से ऐलान कर दिया था कि "अख़बारों में जिस बच्चे की आँखें चले जाने का हाल छपा है उसकी बाबत सरकार की शुरू की तहक़ीक़ात से पता चला है कि आँखें जाने का बी० सी० जी० के टीके से कोई सम्बन्ध नहीं था, फिर भी सरकार और तहक़ीक़ात के लिये डाक्टरों की एक कमेटी मुक़र्रर कर रही है."



جتنی گھٹنائیں ہوتی ہیں اُن میں بہت کم ہمارے سامنے آپاتی ہیں ۔ ڈاکٹر ٹاپلے اور ڈاکٹر ولسن نے اپنی کتاب میں جس کی چرچا ہم اُوپر کر چکے ہیں لکھا ہے کہ حال میں بی. سی. جی کا ٹیکہ لگنے سے یہ بیماری بھی اکثر ہوتی دکھائی دی ہے اور اِس طرح کی "کئی سو گھٹنائیں" اُن کے سامنے آچکی ہیں ۔

ڈاکٹر فریڈرک ڈبلو. پرائس نے اپنی کتاب "اے ٹکسٹ بک آف دی پریکٹس آف میڈیسن" میں لکھا ہے کہ ایک اور بیماری اکثر اِس ٹیکے کے بعد دیکھی گئی ہے جو ٹیکہ لگنے کے سات دن سے لیکر بارہ دن کے اندر نمودار ہوتی ہے جس میں سر میں درد ہوتا ہے، قے آتی ہے، ایک طرح سے ہلکا سا لقوہ ہو جاتا ہے، روگی بک بک کرنے لگتا ہے، بے ہوشی آجاتی ہے اور کبھی کبھی موت بھی ہو جاتی ہے ۔ اس بیماری سے اکثر پچاس فیصدی آدمی مر جاتے ہیں ۔ اُنہو نے لکھا ہے کہ اِس ٹیکے سے کبھی کبھی کئی طرح کی دبی ہوئی بیماریاں چمک بھی اُٹھتی ہیں ۔

جس بیماری کا ڈاکٹر فریڈرک ڈبلو. پرائس نے ذکر کیا ہے اُس میں وہ لکھتے ہیں کہ اکثر روگی کے آنکھ کی روشنی بھی جاتی رہتی ہے ۔ کوامبیٹور کی جس اَبھاگی لڑکی کا حال اخباروں میں نکل چکا ہے اُسے یہی بیماری ہوئی تھی ۔

### مدراس سرکار کی تحقیقاتی کمیٹی

اُس لڑکی کا نام وسنت تھا ۔ جب اُس کا حال کچھ ڈاکٹروں کی رائے کے ساتھ اخباروں میں چھپا تو مدراس کی سرکار نے تحقیقات کے لئے کچھ سرکاری ڈاکٹروں کی ایک کمیٹی مقرر کی ۔ اُس کمیٹی نے وسنت اور کچھ اور روگیوں کو بھی دیکھ کر اپنی رپورٹ سرکار کر دے دی ۔ اُن اور روگیوں کو بھی کم یا ادھک اِسی طرح کی شکائتیں تھیں ۔ اُس کمیٹی کی رپورٹ شائع نہیں کی گئی ۔ اُس کی جگہ سرکار نے ایک اپنا ہی پریس نوٹ اخباروں میں نکال دیا کہ کمیٹی کی رپورٹ سے اُنہیں معلوم ہوا ہے کہ وسنت کی آنکھیں بی. سی. جی کے ٹیکے کے کارن نہیں گئیں بلکہ ایک اور بیماری اُس علاقے میں شاید پہلے سے پھیلی ہوئی تھی جو وسنت کو لگ گئی اور جس کے کارن اُس کی آنکھیں گئیں ۔ اِس بیماری کا نام بھی سرکار نے اپنے پریس نوٹ میں دیا ہے ۔

مدراس سرکار نے جب یہ کمیٹی مقرر کی تھی تب 2 جون سن 1955 کو پہلے ہی سے اعلان کر دیا تھا کہ "اخباروں میں جس بچے کی آنکھیں چلے جانے کا حال چھپا ہے اُس کی بابت سرکار کی شروع کی تحقیقات سے پتہ چلا ہے کہ آنکھیں جانے کا بی. سی. جی کے ٹیکے سے کوئی سمبندھ نہیں تھا ۔ پھر بھی سرکار اور ادھک تحقیقات کے لئے ڈاکٹروں کی ایک کمیٹی مقرر کر رہی ہے ۔"

यही वह कमेटी थी जिसकी रिपोर्ट नहीं छापी गई पर जिससे नतीजा वही निकला जो सरकार पहले से निकाल चुकी थी.

सरकार के प्रेस नोट के बाद डाक्टर ऐल. एन. अनन्त रामन एम. बी. का एक ख़त मद्रास के "हिन्दू" अखबार में शाया हुआ जिसमें उन्होंने लिखा है कि अव्वल तो सरकार को चाहिये था कि इस मामले के लिये जो तहक़ीक़ाती कमेटी सरकार ने मुक़र्रर की थी उसमें कम से कम एक ग़ैर सरकारी डाक्टर भी रक्खा जाता. दूसरे जिस बीमारी का नाम सरकार ने अपने प्रेस नोट में लिया है और लिखा है कि वसंत को वह बीमारी हुई होगी और उसी से उसकी आखें गईं, उस बीमारी का डाक्टरी की किताबों में आँखों के जाने के साथ कहीं कोई सम्बन्ध नहीं मिलता. डाक्टर अनन्त रामन ने बहुत सी किताबों के नाम अपने ख़त में दिये हैं और लिखा है कि मैं बहुत आभारी हूँगा अगर सरकार मुझे यह बतावे कि इस बीमारी का और अंधे होने से सम्बन्ध किस किताब में मिलता है और यह कैसे होता है.

डाक्टर अनन्त रामन के ख़त का कोई जवाब सरकार की तरफ़ से नहीं मिल सका.

## एक क़ानूनी सवाल

अब रहा यह सवाल कि सब बच्चों के इस तरह का टीका लगाना कहाँ तक क़ानून के अनुसार है और उसमें क्या-क्या अहतियातें ज़रूरी हैं. सरकार ने कोई क़ानून पास करा कर यह अधिकार नहीं लिया. कम से कम इतना उसे करना चाहिये था. कहा अभी तक यही जाता है कि यह टीका लाज़िमी नहीं है यानी ज़बरदस्ती किसी के नहीं लगाया जाता, जो चाहते हैं उन्हीं के लगता है. इस मामले में मुझे यह मालूम हुआ कि स्कूल के बच्चों के माँ बाप अगर लिखकर अपना ऐतराज़ स्कूल मास्टर के पास नहीं भेज देते तो यह फ़र्ज़ कर लिया जाता है कि उन्हें कोई ऐतराज़ नहीं है और वह चाहते हैं कि उनके बच्चों के टीका लगाया जाय. मैंने देखा कि यह तरीक़ा बिलकुल क़ानून के ख़िलाफ़ है. ख़ासकर एक ऐसे देश में जिसमें अधिकतर माँ बाप अनपढ़ हैं जिनके छोटे छोटे बच्चे स्कूलों में पढ़ते हैं. मैंने सरकार को लिखा. उसके जवाब में मद्रास सरकार के हैल्थ मिनिस्टर श्री ए. बी. शेटी का पहली जुलाई सन् 1955 का जो ख़त मेरे पास आया उसमें लिखा है कि :—

"मद्रास रियासत में स्कूलों के बच्चों के बी० सी० जी० का टीका लगाने की बाबत जो तरीक़ा बरता जाता है वह यह है. हर स्कूल में सब बच्चों के पहले तपेदिक़ का आज़माइशी टीका और फिर बी० सी० जी० का टीका लगाने के लिये तारीख़ें मुक़र्रर कर दी जाती हैं. फिर स्कूल



یہی وہ کمیٹی تھی جس کی رپورٹ نہیں چھاپی گئی پر جس سے نتیجہ وہی نکلا جو سرکار پہلے سے نکال چکی تھی ۔

سرکار کے پریس نوٹ کے بعد ڈاکٹر ایل' این' آننت رامن ایم. بی کا ایک خط مدراس کے "ھندو" اخبار میں شائع ہوا جس میں اُنہوں نے لکھا ھے کہ اول تو سرکار کو چاھئے تھا کہ اِس معاملے کے لئے جو تحقیقاتی کمیٹی سرکار نے مقرر کی تھی اُس میں کم سے کم ایک غیر سرکاری ڈاکٹر بھی رکھا جاتا ۔ دوسرے جس بیماری کا نام سرکار نے اپنے پریس نوٹ میں لیا ھے اور لکھا ھے کہ وسنت کو وہ بیماری ھوئی ھوگی اور اُسی سے اُس کی آنکھیں گئیں' اُس بیماری کا ڈاکٹری کی کتابوں میں آنکھوں کے جانے کے ساتھ کہیں کوئی سمبندھ نہیں ملتا ۔ ڈاکٹر اننت رامن نے بہت سی کتابوں کے نام اپنے خط میں دئے ہیں اور لکھا ھے کہ میں بہت ابھاری ھونگا اگر سرکار مجھے یہ بتاوے کہ اِس بیماری کا اور اندھے ھونے سے سمبندھ کس کتب میں ملتا ھے اور یہ کیسے ھوتا ھے ۔

ڈاکٹر اننت رامن کے خط کا کوئی جواب سرکار کی طرف سے نہیں مل سکا ۔

## ایک قانونی سوال

اب رھا یہ سوال کہ سب بچوں کے اِس طرح کا ٹیکہ لگانا کہاں تک قانون کے انوسار ھے اور اُس میں کیا کیا احتیاطیں ضروری ھیں ۔ سرکار نے کوئی قانون پاس کرا کر یہ ادھیکار نہیں لیا ۔ کم سے کم اِتنا اُسے کرنا چاھئے تھا ۔ کہا ابھی تک یہی جاتا ھے کہ یہ ٹیکہ لازمی نہیں ھے یعنی زبردستی کسی کے نہیں لگایا جاتا' جو چاھتے ھیں اُنھیں کے لگتا ھے ۔ اِس معاملہ میں مجھے یہ معلوم ھوا کہ اسکول کے بچوں کے ماں باپ اگر لکھ کر اپنا اعتراض اسکول ماسٹر کے پاس نہیں بھیج دیتے تو یہ فرض کر لیا جاتا ھے کہ اُنھیں کوئی اعتراض نہیں ھے اور وہ چاھتے ھیں کہ اُن کے بچوں کے ٹیکہ لگایا جائے ۔ میں نے دیکھا کہ یہ طریقہ بالکل قانون کے خلاف ھے ۔ خاص کر ایک ایسے دیش میں جس میں اَدھک تر ماں باپ اَن پڑھ ھیں جن کے چھوٹے چھوٹے بچے اسکولوں میں پڑھتے ھیں ۔ میں نے سرکار کو لکھا ۔ اِس کے جواب میں مدراس سرکار کے ھیلتھ منسٹر شری اے. بی. شیٹی کا پہلی جولائی سن 1955 کا جو خط میرے پاس آیا اُس میں لکھا ھے کہ:—

"مدراس ریاست میں اسکولوں کے بچوں کے بی. سی. جی کا ٹیکہ لگانے کی بابت جو طریقہ برتا جاتا ھے وہ یہ ھے. ھر اسکول میں بچوں کے پہلے تپ دق کا آزمائشی ٹیکہ اور پھر بی. سی. جی کا ٹیکہ لگانے کے لئے تاریخیں مقرر کردی جاتی ھیں. پھر اسکول

के अधिकारियों की मार्फ़त बच्चों के माँ बाप को उन तारीख़ों की पहले से सूचना दी जाती है और यह लिख दिया जाता है कि टीका लाज़िमी नहीं है. स्कूलों के अधिकारियों से कहा जाता है कि वह बच्चों के माँ बाप की रज़ामन्दी हासिल कर लें. जिन सरकारी अफ़सरों को टीके का काम सुपुर्द होता है वह फिर हेडमास्टर और स्कूल के दूसरे टीचरों से अलग अलग मिलते हैं या सब टीचरों की मीटिंग कर लेते हैं और उन्हें यह बता देते हैं कि टीका लगवाना माँ बाप की मरज़ी पर है और माँ बाप को पहले से सूचना दे देना ज़रूरी है. जो माँ बाप इस बात पर ऐतराज़ करते हैं कि उनके बच्चों के बी० सी० जी० का टीका न लगाया जाये वे या तो आज़माइशी टीके के दिन अपने बच्चों को स्कूल ही नहीं भेजते या स्कूल के अधिकारियों को अपना ऐतराज़ लिखकर भेज देते हैं.

इस पर मैंने (श्री सी. राजगोपालाचारी) 12 जुलाई सन् 1955 के मद्रास के अख़बार 'इन्डियन ऐक्सप्रेस' में अपना एक ख़त शाया कराया जिसमें लिखा है :—

"मेरे पास मद्रास के हैल्थ मिनिस्टर का पहली जुलाई का लिखा एक ख़त आया है जिससे मेरा यह ख़्याल पक्का हो गया कि जब बच्चों के मां बाप की तरफ़ से कोई लिखा हुआ ऐतराज़ नहीं आता तो यह फ़र्ज़ कर लिया जाता है कि वह अपने बच्चे के टीका लगवाने के लिये रज़ामन्द हैं. असलियत यह है कि स्कूल मास्टर को ही बच्चों के जिस्म और उनकी आत्मा का पूरा मुहाफ़िज़ मान लिया जाता है. यह बात हद दर्जे क़ानून के ख़िलाफ़ है. सरकार के क़ानूनी अफ़सरों का फ़र्ज़ है कि इस बात को सोचें कि उन्हें सरकार को यह सलाह देनी चाहिये या नहीं कि वह इस बेजा कारवाई से बाज़ रहे."

## कोइमबटूर की घटनाएं

जब लोगों को मालूम हुआ कि मैं इस मामले में दिलचस्पी ले रहा हूँ तो लोगों ने कुछ घटनाएँ मुझे लिखकर भेजीं. उनमें से बहुत-सी मैं दैनिक अख़बारों में शाया करा चुका हूँ ताकि सब उन्हें जान जायें. मैं कुछ घटनाएं नीचे देता हूँ. इनमें पहली दस घटनाएं सब कोइमबटूर की ही हैं.

(1) श्री जी. एम. कृष्ण राजा चेटियर ने मुझे लिखा कि :—

"मेरी छै साल की एक लड़की वसंत लन्दन मिशन स्कूल कोइमबटूर में पहली क्लास में पढ़ती थी. 18 नवम्बर सन् 1954 को उसके बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. उस वक़्त तक वह बिलकुल तन्दुरुस्त थी और ख़ूब बढ़ती थी. 3 दिसम्बर सन् 1954 को उसके दूसरा टीका चेचक का लगाया गया. इस दूसरे टीके के लगने के बाद मेरी लड़की अंधी हो गई. अधिकारियों ने बग़ैर मेरी रज़ामन्दी



کے ادھیکاریوں کی معرفت بچوں کے ماں باپ کو اُن تاریخوں کی پہلے سے سوچنا دی جاتی ہے اور یہ لکھ دیا جاتا ہے کہ ٹیکہ لازمی نہیں ہے. اسکولوں کے ادھیکاریوں سے کہا جاتا ہے کہ وہ بچوں کے ماں باپ کی رضامندی حاصل کر لیں. جن سرکاری افسروں کو ٹیکے کا کام سپرد ہوتا ہے وہ پھر ہیڈ ماسٹر اور اسکول کے دوسرے ٹیچروں سے الگ الگ ملتے ہیں یا سب ٹیچروں کی میٹنگ کر لیتے ہیں اور اُنہیں یہ بتا دیتے ہیں کہ ٹیکہ لگوانا ماں باپ کی مرضی پر ہے اور ماں باپ کو پہلے سے سوچنا دے دینا ضروری ہے. جو ماں باپ اِس بات پر اعتراض کرتے ہیں کہ اُن کے بچوں کے بی. سی. جی کا ٹیکہ نہ لگایا جائے وہ یا تو آزمائشی ٹیکے کے دن اپنے بچوں کو اسکول ہی نہیں بھیجتے یا اسکول کے ادھیکاریوں کو اپنا اعتراض لکھ کر بھیج دیتے ہیں.

اِس پر میں نے (شری سی. راجاگوپالاچاری نے) 12 جولائی سن 1955 کے مدراس کے اخبار 'انڈین ایکسپریس' میں اپنا ایک خط شائع کرایا جس میں لکھا ہے :—

"میرے پاس مدراس کے ہیلتھ منسٹر کا پہلی جولائی کا لکھا ایک خط آیا ہے جس سے میرا یہ خیال پکا ہوگیا کہ جب بچوں کے ماں باپ کی طرف سے کوئی لکھا ہوا اعتراض نہیں آتا تو یہ فرض کرلیا جاتا ہے کہ وہ اپنے بچے کے ٹیکہ لگوانے کے لئے رضامند ہیں. اصلیت یہ ہے کہ اسکول ماسٹر کو ہی بچوں کے جسم اور اُن کی آتما کا پورا محافظ مان لیا جاتا ہے. یہ بات حد درجے قانون کے خلاف ہے. سرکار کے قانونی افسروں کا فرض ہے کہ وہ اِس بات کو سوچیں کہ اُنہیں سرکار کو یہ صلاح دینی چاہئے یا نہیں کہ وہ اِس بیجا کاروائی سے باز رہے."

## کوامبیٹور کی گھٹنائیں

جب لوگوں کو معلوم ہوا کہ میں اِس معاملے میں دلچسپی لے رہا ہوں تو لوگوں نے کچھ گھٹنائیں مجھے لکھکر بھیجیں. اِن میں سے بہت سی میں دینک اخباروں میں شائع کرا چکا ہوں تاکہ سب اُنہیں جان جائیں. میں کچھ گھٹنائیں نیچے دیتا ہوں. ان میں پہلی دس گھٹنائیں سب کوامبیٹور کی ہیں.

(1) شری جی. ایم. کرشن راجا چیٹیر نے مجھے لکھا کہ:—

"میری چھ سال کی ایک لڑکی وسنت لندن مشن اسکول کوامبیٹور میں پہلی کلاس میں پڑھتی تھی. 18 نومبر سن 1954 کو اُس کے بی. سی. جی. کا ٹیکہ لگایا گیا. اُس وقت تک وہ بالکل تندرست تھی اور خوب بڑھتی تھی. 3 دسمبر سن 1954 کو اُس کے دوسرا ٹیکہ چیچک کا لگایا گیا. اِس دوسرے ٹیکے کے لگنے کے بعد میری لڑکی اندھی ہوگئی. ادھیکاریوں نے بغیر میری رضامندی

के स्कूल में मेरे बच्चे के टीके लगाये और उसी की वजह से मेरे बच्चे की आँखें जाती रहीं. मैंने मुक़ामी म्युनिस्पल अधिकारियों का ध्यान इस बात की तरफ़ दिलाया लेकिन कुछ न हुआ. मैं इस ख़त के साथ कोइमबटूर के सेनेट्री इन्सपैक्टर की रिपोर्ट और मैडिकल अफ़सर की रिपोर्ट दोनों आपको भेज रहा हूँ. मुझे नहीं मालूम कि मैं इस मामले में और क्या करूँ. यहाँ के डाक्टर यही कहते हैं कि अब मेरे बच्चे की आँखों का ठीक हो सकना नामुमकिन है."

(2) श्री सी. के. सुन्दर राजन ने मुझे एक ख़त में लिखा कि :—

"मेरी एक लड़की सात साल की और एक लड़का दो साल का दोनों के बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. तीन दिन के बाद दोनों के सारे जिस्म के ऊपर फोड़े निकल आये. हर तरह का इलाज किया गया लेकिन तीन महीने तक इन दोनों को बहुत सख़्त तकलीफ़ रही. उनके कई इन्जैक्शन लगाये गये. तीसरे महीने में जाकर वह अच्छे हुए. दोनों अभी तक बहुत कमज़ोर चले जाते हैं."

(3) श्री एस. वर्दराज ने अपने ख़त में लिखा है कि :—

"जब से मेरे बी० सी० जी० का टीका लगाया गया है, मेरे बायें बाज़ू में बहुत सख़्त दर्द होता है. कई तरह का इलाज किया पर अभी फ़ायदा नहीं हुआ. मैं बीस बरस की उम्र का जवान आदमी हूँ. मेरे एक माँ है, दो भाई हैं और दो बहनें हैं. मुझे ख़ुद काम करके सबको पालना पड़ता है."

(4) श्री बेलास्वामी चेटी लिखते हैं :—

"मेरी छै बरस की लड़की रुकमिनी के बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. इस पर उसकी आँखें जाती रहीं. मुक़ामी सरकारी अस्पताल में इलाज कराया गया तो उसकी नज़र कुछ कुछ वापस आ गई. लेकिन वह अभी तक बहुत कमज़ोर है और उसका दिमाग़ भी अभी तक बिलकुल ठीक नहीं है."

(5) श्रीमती रंगम्माल लिखती हैं :—

"मेरी अठारह साल की लड़की सरसा के बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. उसी दिन से उसके सर दर्द और गले की ख़राबी शुरू हो गई. कुछ दिनों तक एक मुक़ामी डाक्टर से इलाज कराया गया. फिर उसी डाक्टर के कहने पर हम उस लड़की को सरकारी अस्पताल के आँख के सरजन के पास ले गये. आँख के सरजन ने कहा कि इसकी आखों में कोई ख़राबी नहीं है. हम फिर पुराने डाक्टर के पास आ गये. उसके इलाज से कुछ थोड़ा-सा फ़ायदा मालूम हुआ. सर का दर्द और क़ै होना फिर भी जारी रहा. हम फिर एक आँख के अस्पताल में गये. वहां उसके ऐनक लगा दी गई. ऐनक लगाने से सर दर्द और क़ै दोनों और बढ़ गये. इसके बाद हम उसे फिर पहले ही वाले सरकारी अस्पताल में ले गये. वहां वह लड़की मर गई."

(6) श्री के. एस. गारादैया सेटी ने लिखा है :—

"मेरे छै साल के लड़के सीम सुन्दरम के बी० सी० जी०



کے اسکول میں میرے بچے کے ٹیکے لگائے اور اسی کی وجہ سے میرے بچے کی آنکھیں جاتی رہیں . میں نے مقامی میونسپل ادھیکاریوں کا دھیان اِس بات کی طرف دلایا لیکن کچھ نہ ہوا . میں اِس خط کے ساتھ کوئمبٹور کے سینیٹری اِنسپکٹر کی رپورٹ اور میڈیکل افسر کی رپورٹ دونوں آپ کو بھیج رہا ہوں . مجھے نہیں معلوم کہ میں اس معاملے میں اور کیا کروں . یہاں کے ڈاکٹر یہی کہتے ہیں کہ اب میرے بچے کی آنکھوں کا ٹھیک ہوسکنا ناممکن ہے ."

(2) شری سی . کے . سندر راجن نے مجھے ایک خط میں لکھا کہ :—

"میری ایک لڑکی سات سال کی اور ایک لڑکا دو سال کا دونوں کے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا . تین دن کے بعد دونوں کے سارے جسم کے اوپر پھوڑے نکل آئے . ہر طرح کا علاج کیا گیا لیکن تین مہینے تک اِن دونوں کو بہت سخت تکلیف رہی . اُن کے کئی اِنجکشن لگائے گئے . تیسرے مہینے میں جاکر وہ اچھے ہوئے . دونوں ابھی تک بہت کمزور چلے جاتے ہیں."

(3) شری ایس . وردراج نے اپنے خط میں لکھا ہے کہ :—

"جب سے میرے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا ہے میرے بائیں بازو میں بہت سخت درد ہوتا ہے . کئی طرح کا علاج کیا پر ابھی فائدہ نہیں ہوا . میں بیس برس کی عمر کا جوان آدمی ہوں . میرے ایک ماں ہے دو بھائی ہیں اور دو بہنیں ہیں . مجھے خود کام کرکے سب کو پالنا پڑتا ہے ."

(4) شری بیلا سوامی چیٹی لکھتے ہیں :—

"میری چھ برس کی لڑکی رکمنی کے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا . اِس پر اُس کی آنکھیں جاتی رہیں . مقامی سرکاری اسپتال میں علاج کرایا گیا تو اُس کی نظر کچھ کچھ واپس آگئی . لیکن وہ ابھی تک بہت کمزور ہے اور اُس کا دماغ بھی ابھی تک بالکل ٹھیک نہیں ہے ."

(5) شریمتی رنگم مال لکھتی ہیں :—

"میری اٹھارہ سال کی لڑکی سرسو کے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا . اُسی دن سے اُس کے سر درد اور گلے کی خرابی شروع ہوگئی . کچھ دنوں تک ایک مقامی ڈاکٹر سے علاج کرایا گیا . پھر اُسی ڈاکٹر کے کہنے پر ہم اُس لڑکی کو سرکاری اسپتال کے آنکھ کے سرجن کے پاس لے گئے . آنکھ کے سرجن نے کہا کہ اِس کی آنکھوں میں کوئی خرابی نہیں ہے . ہم پھر پرانے ڈاکٹر کے پاس آگئے . اُس کے علاج سے کچھ تھوڑا سا فائدہ معلوم ہوا . سر کا درد اور قے ہونا پھر بھی جاری رہا . ہم پھر ایک آنکھ کے اسپتال میں گئے . وہاں اُس کے عینک لگا دی گئی . عینک لگانے سے سر درد اور قے دونوں اور بڑھ گئے . اس کے بعد ہم اُسے پھر پہلے ہی والے سرکاری اسپتال میں لے گئے . وہاں وہ لڑکی مر گئی ."

(6) شری کے . ایس . گوروديا سیٹی نے لکھا ہے :—

"میرے چھ سال کے لڑکے سوم سندرم کے بی . سی . جی .

का टीका लगाया गया. उसके हाथ से पीप आने लगी. तीन महीने तक उसे तकलीफ़ रही. उसके बाद उसने एक महीने तक एक डाक्टर से दवा ली तब वह अच्छा हो गया. लेकिन अभी तक कमज़ोर चला जाता है."

(7) श्री वाई. आर. नारायण स्वामी ने लिखा है :—

"मेरे लड़के जैरथ के पिछली नवम्बर में बी० सी० जी० का टीका लगाया गया था. उसी वक्त से पीप पड़ गई जो अभी तक अच्छी नहीं हुई. मैंने हर तरह की दवाएं कीं लेकिन अभी तक वह अच्छा नहीं हुआ."

(8) श्री टी. एन. रामाचारी ने लिखा है कि :—

"मेरी तीन साल की लड़की भानुमती के जब से बी० सी० जी० का टीका लगाया गया था तब से ही उस जगह पर एक फोड़ा बन गया है जिससे पीप आती रहती है. वह फोड़ा अभी तक अच्छा नहीं हुआ. लड़की हर वक्त दर्द से चिल्लाती रहती है. हम उसे कई डाक्टरों के पास ले गये, हेडक्वार्टर्स अस्पताल में भी ले गये और मदुराई अस्पताल में भी ले गये लेकिन कोई फ़ायदा नहीं हुआ."

(9) श्री सबन्ना गोंडन ने लिखा है :—

"मेरी डेढ़ साल की बच्ची पुलम्माल के बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. उससे उसे बुखार आ गया. एक डाक्टर से उसका इलाज कराया. वह एक हफ्ते के अन्दर मर गई.'

(10) श्री वी. कुप्पू स्वामी ने लिखा है कि :—

"मेरे भाई वी. राम कृष्णन के, जिसकी उम्र साढ़े चार साल की है, बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. उस जगह पर उसके फोड़ा बन गया. हैडक्वार्टर्स अस्पताल में एक हफ्ते इलाज कराया गया. कोई फ़ायदा नहीं हुआ. एक दूसरे डाक्टर से इलाज कराया. उससे भी कोई फ़ायदा नहीं हुआ. आज तक वह फोड़ा वैसा ही है और उससे पीप बहती रहती है."

मैं लिख चुका हूँ कि ऊपर की दस की दस घटनाएँ सब एक ही जगह की यानी कोइमबटूर के शहर की हैं.

## कुछ और ख़त

9 जुलाई सन् 1955 के हिन्दुस्तान टाइम्स में त्रिचि के डाक्टर आर-सम्बशिवन एम. बी. बी. एस. का एक ख़त छपा है जिसमें लिखा है कि :—

"मेरे इलाज में आजकल एक चौदह बरस का लड़का है जो मेरा अपना पोता है और जिसकी तन्दुरुस्ती बिलकुल बरबाद हो गई है. सन् 1954 में उसके बी० सी० जी० का टीका लगाया गया था. टीका लगाने के वक्त उसकी तन्दुरुस्ती अव्वल दर्जे की थी—बहुत अच्छा मजबूत जिस्म, खूब शक्ति और बीमारियों को नजदीक न फटकने देने वाला. उसे बहुत



کا ٹیکہ لگایا گیا . اُس کے ھاتھ سے پیپ آنے لگی . تین مہینے تک اُسے تکلیف رھی . اُس کے بعد اُس نے ایک مہینے تک ایک ڈاکٹر سے دوا لی تب وہ اچھا ھوگیا . لیکن ابھی تک کمزور چلا جاتا ھے ."

(7) شری وائی . آر . نارائن سوامی نے لکھا ھے :—

"میرے لڑکے جے رتھ کے پچھلی نومبر میں بی.سی.جی. کا ٹیکہ لگایا گیا تھا . اُسی وقت سے پیپ پڑ گئی جو ابھی تک اچھی نہیں ھوئی . میں نے ھر طرح کی دوائیں کیں لیکن ابھی تک وہ اچھا نہیں ھوا ."

(8) شری ٹی . این . راما چاری نے لکھا ھے کہ :—

"میری تین سال کی لڑکی بھانومتی کے جب سے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا تھا تب سے ھی اُس جگہ پر ایک پھوڑا بن گیا ھے جس سے پیپ آتی رھتی ھے . وہ پھوڑا ابھی تک اچھا نہیں ھوا . لڑکی ھر وقت درد سے چلاتی رھتی ھے . ھم اُسے کئی ڈاکٹروں کے پاس لے گئے' ھیڈ کوارٹرس اسپتال میں بھی لے گئے اور مدورائی اسپتال میں بھی لے گئے لیکن کوئی فائدہ نہیں ھوا ."

(9) شری سبنا گونڈن نے لکھا ھے :—

"میری ڈیڑھ سال کی بچی پولمال کے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا . اُس سے اُسے بخار آگیا . ایک ڈاکٹر سے اُس کا علاج کرایا . وہ ایک ھفتے کے اندر مر گئی ."

(10) شری وی . کپو سوامی نے لکھا ھے کہ :—

"میرے بھائی وی . رام . کرشنن کے' جس کی عمر ساڑھے چار سال کی ھے' بی . سی . جی کا ٹیکہ لگایا گیا . اُس جگہ پر اُس کے پھوڑا بن گیا . ھیڈ کوارٹرس اسپتال میں ایک ھفتے علاج کرایا گیا . کوئی فائدہ نہیں ھوا . ایک دوسرے ڈاکٹر سے علاج کرایا . اُس سے بھی کوئی فائدہ نہیں ھوا . آج تک وہ پھوڑا ویسا ھی ھے اور اُس سے پیپ بہتی رھتی ھے ."

میں لکھ چکا ھوں کہ اُوپر کی دس کی دس گھٹنائیں سب ایک ھی جگہ کی یعنی کوامبیٹور کے شہر کی ھیں .

## کچھ اور خط

9 جولائی سن 1955 کے ھندستان ٹائمس میں تروچی کے ڈاکٹر آر . سمب شون ایم . بی . بی . ایس . کا ایک خط چھپا ھے جس میں لکھا ھے کہ :—

"میرے علاج میں آجکل ایک چودہ برس کا لڑکا ھے جو میرا اپنا پوتا ھے اور جس کی تندرستی بالکل برباد ھوگئی ھے . سن 1954 میں اُس کے بی . سی . جی . کا ٹیکہ لگایا گیا تھا . ٹیکہ لگانے کے وقت تک اُس کی تندرستی بالکل اول درجے کی تھی—بہت اچھا مضبوط جسم' خوب شکتی اور بیماریوں کو نزدیک نہ پھٹکنے دینے والا . اُسے بہت

अच्छा खाना दिया जाता था. स्कूल के खेल वह खूब खेलता था. टीका लगने के समय से ही उसका बदन फफदना शुरू हो गया. लाल लाल चकत्तियाँ पड़ गईं. तब से अब तक उसके शरीर के अलग अलग भागों पर छोटे बड़े फोड़े बराबर निकलते रहते हैं. यह फोड़े मामूली ढंग से और मामूली समय के अन्दर अच्छे नहीं होते हालांकि इलाज ठीक-ठीक होता रहता है. अब कुछ फोड़ों पर से खुरंट उतर गये हैं. लेकिन खुरंटों के नीचे भी प्याले की शकल के फोड़े बने हुए हैं जिनमें चारों तरफ़ दाने से बनते रहते हैं. दूसरी ख़ास बात इन फोड़ों की यह है कि जबकि मामूली फोड़ों में सूजन फोड़े तक ही रहती है इन फोड़ों में फोड़ों के चारों तरफ़ कई इंच तक सूजन और वरम बना रहता है. जो भी हो, मैं अपनी-सी पूरी कोशिश कर रहा हूँ कि उस बच्चे को फिर से तन्दुरुस्त कर दूँ."

देहरादून से श्री विज्ञान प्रकाश लिखते हैं :—

"मैंने 'हिन्दुस्तान टाइम्स' में आपके लेख और ख़त इस विषय के पढ़े हैं कि बी० सी० जी० से कितना नुक़सान होता है. उन्हें पढ़कर मुझे साहस हुआ कि आप जैसे बड़े आदमी को ख़ुद अपने बेटे जैदेव का हाल लिखूँ. जैदेव की उम्र तेरह साल की है. साधोराम हायर सेकेन्ड्री स्कूल देहरादून में वह आठवीं क्लास में पढ़ता था. लगभग एक साल हुआ स्कूल में उसके बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. तब ही से उसकी तन्दरुस्ती गिरनी शुरू हो गई, यहां तक कि उसके फेफड़े ख़राब हो गये और ख़ून में ज़हर पैदा हो गया. उसे खांसी और दमा हुआ. मुझे डर है कि उसे तपेदिक़ हो गया है. उसका वज़न घटता जा रहा है. अब तक उसका बारह पौंड वज़न घट चुका है. मैं उसे चंडीगढ़ इलाज के लिये ले गया. वहां वह एक महीने से ऊपर कर्नल डी. भाटिया ओ. बी. ई. एफ़. आर. सी. एस. चीफ़ मैडिकल अफ़सर चंडीगढ़ के इलाज में रहा. कर्नल भाटिया की भी यही राय है कि उसे तपेदिक़ है. मैं बहुत दिनों वहां के इलाज का ख़र्च बरदाश्त नहीं कर सकता था. इसलिये मैं उसे देहरादून ले गया. वहां उसे कोई फ़ायदा भी नहीं हुआ. यहां स्कूल के हेडमास्टर की सलाह से और हेडमास्टर की चिट्ठी लेकर मैं उसे देहरादून के सिविल सर्जन के पास ले गया. सिविल सर्जन ने कोई परवाह नहीं की और न मेरे लड़के का डाक्टरी इम्तहान किया. मैं फिर एक दूसरे आदमी की मारफ़त सिविल सर्जन के पास गया इस बार अस्पताल में मैंने सोलह रुपया उनकी फ़ीस भी दे दी. उन्होंने मेरे लड़के को थोड़ा-सा देखकर एक नुसखा लिख दिया. अब मैं सिविल सर्जन ही की दवा दे रहा हूँ. सिविल सर्जन ने भी *मुझ से यही कहा कि मुमकिन है मेरे* लड़के को यह तकलीफ़ बी० सी० जी० के कारण ही हुई हो."



اچھا کھانا دیا جاتا تھا. اسکول کے کھیل وہ خوب کھیلتا تھا . ٹیکہ لگنے کے سمے سے ھی اُس کا بدن پھپھدنا شروع ھوگیا. لال لال چکتیاں پڑگئیں . تب سے اب تک اُس کے شریر کے الگ الگ بھاگوں پر چھوٹے بڑے پھوڑے برابر نکلتے رھتے ھیں . یہ پھوڑے معمولی ڈھنگ سے اور معمولی سمے کے اندر اچھے نہیں ھوتے حالانکہ علاج ٹھیک ٹھیک ھوتا رھتا ھے . اب کچھ پھوڑوں پر سے کھرنٹ اُتر گئے ھیں . لیکن کھرنٹوں کے نیچے بھی پیالے کی شکل کے پھوڑے بنے ھوئے ھیں جن میں چاروں طرف دانے سے بنتے رھتے ھیں . دوسری خاص بات اُن پھوڑوں کی یہ ھے کہ جب کہ معمولی پھوڑوں میں سوجن پھوڑے تک ھی رھتی ھے اِن پھوڑوں میں پھوڑوں کے چاروں طرف کئی انچ تک سوجن اور ورم بنا رھتا ھے . جو بھی ھو' میں اپنی سی پوری کوشش کر رھا ھوں کہ اُس بچے کو پھر سے تندرست کر دوں ."

دھرادون سے شری وگیان پرکاش لکھتے ھیں :—

"میں نے 'ھندستان ٹائمس' میں آپ کے لیکھ اور خط اِس وشے کے پڑھے ھیں کہ بی. سی. جی سے کتنا نقصان ھوتا ھے . اُنھیں پڑھ کر مجھے ساھس ھوا کہ آپ جیسے بڑے آدمی کو خود اپنے بیٹے جے دیو کا حال لکھوں . جےدیو کی عمر تیرہ سال کی ھے . سادھو رام ھائر سکنڈری اسکول دھرادون میں وہ آٹھویں کلاس میں پڑھتا تھا . لگ بھگ ایک سال ھوا اسکول میں اُس کے بی. سی. جی کا ٹیکہ لگایا گیا . تب ھی سے اُس کی تندرستی گرنی شروع ھو گئی' یہاں تک کہ اُس کے پھیپھڑے خراب ھوگئے اور خون میں زھر پیدا ھوگیا . اُسے کھانسی اور دمہ ھوا . مجھے ڈر ھے کہ اُسے تپ دق ھو گیا ھے . اُس کا وزن گھٹتا جا رھا ھے . اب تک اُس کا بارہ پونڈ وزن گھٹ چکا ھے . میں اُسے چنڈی گڑھ علاج کے لئے لے گیا . وھاں وہ ایک مہینے سے اوپر کرنل ڈی بھاٹیا او. بی. اِی. الف. آر. سی. ایس. چیف میڈیکل افسر چنڈی گڑھ کے علاج میں رھا . کرنل بھاٹیا کی بھی یہی رائے ھے کہ اُسے تپ دق ھے . میں بہت دنوں وھاں کے علاج کا خرچ برداشت نہیں کر سکتا تھا . اِس لئے میں اُسے دھرادون لے گیا . وھاں اُسے کوئی فائدہ بھی نہیں ھوا . یہاں اسکول کے ھیڈ ماسٹر کی صلاح سے اور ھیڈ ماسٹر کی چھٹی لے کر میں اُسے دھرادون کے سول سرجن کے پاس لے گیا . سول سرجن نے کوئی پرواہ نہیں کی اور نہ میرے لڑکے کا ڈاکٹری امتحان کیا . میں پھر ایک دوسرے آدمی کی معرفت سول سرجن کے پاس گیا . اِس بار اسپتال میں میں نے سولہ روپیہ اُن کی فیس بھی دے دی . اُنھوں نے میرے لڑکے کو تھوڑا سا *دیکھ کر ایک نسخہ لکھ دیا . اب میں سول سرجن ھی کی* دوا دے رھا ھوں. سول سرجن نے بھی مجھ سے یہی کہا کہ ممکن ھے میرے لڑکے کو یہ تکلیف بی. سی. جی کے کارن ھی ھوئی ھو .

## एक बदक़िस्मत ज़िला अफ़सर का ख़त

अब मैं नीचे एक ऐसे आदमी का ख़त दे रहा हूँ जिसने ख़त में अपना नाम और पता लिख दिया है और जो सरकार के अधीन ज़िला-अफ़सर के पद पर है. उसने मुझे लिखा है कि :—

"आपने यह बहुत अच्छा किया कि गम्भीरता और बहादुरी के साथ तपेदिक़ के बी० सी० जी० के टीके के इस तरह अंधाधुन्धी सब के लगाये जाने का विरोध किया और उसे आप बुरा कह रहे हैं. मैं एक बाप हूँ जो इसी बी० सी० जी० की बदौलत अपना ग्यारह बरस का सुन्दर बेटा खो बैठा हूँ. मेरा बेटा सन् 1951 में यहाँ एक प्राइमरी स्कूल में पढ़ता था. बी० सी० जी० के हामियों और प्रचारकों ने इस स्कूल में टीका लगाये जाने का प्रबंध किया. मेरा बेटा यह कहकर स्कूल के कम्पाउन्ड से भाग आया कि 'मैं बिना अपने बाप की इजाज़त के यह टीका नहीं लगवा सकता, नहीं तो मेरे बाप मुझे मारेंगे'. उसे ज़बरदस्ती पकड़कर खींचकर अन्दर ले जाया गया और टीका लगा दिया गया. उसके शायद ख़सरा निकलने वाली थी. चौथे या पाँचवें दिन उसके ख़सरा निकल आई. उसे ज़ोर का बुख़ार आ गया. उसका टैम्परेचर एक-सो-नौ तक पहुँच गया. उसे मेननजायटीज़ और निमोनिया भी साथ साथ हो गये. दूसरे ही दिन यानी 4 अप्रैल सन् 1951 को वह मर गया. उसकी मौत मेरी पत्नी की मौत के ठीक एक साल बाद हुई. मेरी पत्नी की मौत दूसरी बीमारी के कारण हुई थी. इस तरह मुझ पर दोहरी मुसीबत आई. बी० सी० जी० का टीका लगने से पहले मेरा लड़का ख़ूब तन्दरुस्त था और खेलता था. लेकिन और बातों को छोड़ दीजिये, जैसे यह कि टीका लागने से पहले माता पिता से इजाज़त ले लेना ज़रूरी है. इस टीके के लगाने में यह भी नहीं देखा जाता कि बच्चों को कोई लगनी बीमारी तो होने वाली नहीं है. मैं चाहता हूँ और भगवान से प्रार्थना करता हूँ कि आप को बड़ी उम्र दे और तन्दरुस्त रक्खे ताकि आप बेगुनाह बच्चों के ऊपर इन ग़ैर ज़रूरी और अंधाधुन्ध टीकों के ख़िलाफ़ लड़ सकें."

मैं उस आदमी का नाम इसलिये नहीं दे रहा हूँ कि वह सरकारी नौकर है और ऐसा न हो कि नाम देने से इस अभागे बाप पर एक तीसरी मुसीबत आ पड़े.

## कुछ और घटनाएँ

नीचे की घटनाएँ 12 जुलाई सन् 1955 के मद्रास के अख़बार "इन्डियन ऐक्सप्रेस" में छप चुकी हैं :—

1—चिंगलपट के श्री एन. कृष्ण स्वामी पिल्ले के 18 साल के बेटे बाल सुबरमनियन के स्कूल में बी० सी० जी०

## ایک بدقسمت ضلع انسر کا خط

اب میں نیچے ایک ایسے آدمی کا خط دے رہا ہوں جس نے خط میں اپنا نام اور پتہ لکھ دیا ہے اور جو سرکار کے آدھین ضلع افسر کے پد پر ہے ۔ اُس نے مجھے لکھا ہے کہ:—

"آپ نے یہ بہت اچھا کیا کہ گمبھیرتا اور بہادری کے ساتھ تپدق کے بی۔ سی۔ جی کے ٹیکے کے اِس طرح اندھا دھندی سب کے لگائے جانے کا وِرودھ کیا اور اُسے آپ برا کہہ رہے ہیں ۔ میں ایک باپ ہوں جو اِسی بی۔ سی۔ جی کی بدولت اپنا گیارہ برس کا سندر بیٹا کھو چکا ہوں ۔ میرا بیٹا سن 1951 میں یہاں ایک پرائمری اسکول میں پڑھتا تھا ۔ بی۔ سی۔ جی کے حامیوں اور پرچارکوں نے اُس اسکول میں ٹیکہ لگائے جانے کا پربندھ کیا ۔ میرا بیٹا یہ کہکر اسکول کے کمپاؤنڈ سے بھاگ آیا کہ 'میں بنا اپنے باپ کی اجازت کے یہ ٹیکہ نہیں لگوا سکتا' نہیں تو میرے باپ مجھے مارینگے ۔ اُسے زبردستی پکڑ کر کھینچ کر اندر لے جا یا گیا اور ٹیکہ لگا دیا گیا ۔ اُس کے شاید خصرہ نکلنے والی تھی۔ چوتھے یا پانچویں دن اُس کے خصرہ نکل آئی ۔ اُسے زور کا بخار آ گیا ۔ اُس کا ٹمپریچر ایک سو نو تک پہنچ گیا ۔ اسے میننجائیٹیز اور نیمونیہ بھی ساتھ ساتھ ہو گئے ۔ دوسرے دن یعنی 4 اپریل سن 1951 کو وہ مر گیا۔ اُس کی موت میری پتنی کی موت کے ٹھیک ایک سال بعد ہوئی ۔ میری پتنی کی موت دوسری بیماری کے کارن ہوئی تھی ۔ اِس طرح مجھ پر دوھری مصیبت آئی ۔ بی۔ سی۔ جی کا ٹیکہ لگنے سے پہلے میرا لڑکا خوب تندرست تھا اور کھیلتا تھا ۔ لیکن اور باتوں کو چھوڑ دیجئے' جیسے یہ کہ ٹیکہ لگانے سے پہلے ماتا پتا سے اجازت لے لینا ضروری ہے۔ اِس ٹیکے کے لگانے میں یہ بھی نہیں دیکھا جا تا کہ بچوں کو کوئی لگنی بیماری تو ہونے والی نہیں ہے ۔ میں چاھتا ہوں اور بھگوان سے پرارتھنا کرتا ہوں کہ آپ کو بڑی عمر دے اور تندرست رکھے تاکہ آپ بے گناہ بچوں کے اوپر اِن غیر ضروری اور اندھا دھند ٹیکوں کے خلاف لڑ سکیں ۔"

میں اُس آدمی کا نام اِس لئے نہیں دے رہا ہوں کہ وہ سرکاری نوکر ہے اور ایسا نہ ہو کہ نام دینے سے اِس اُبھاگے باپ پر ایک تیسری مصیبت آپڑے ۔

## کچھ اور گھٹنائیں

نیچے کی گھٹنائیں 12 جولائی سن 1955 کے مدارس کے کے اخبار "انڈین ایکسپریس" میں چھپ چکی ہیں :—

چنگل پٹ کے شری این کرشن سوامی پلے کے 18 سال کے بیٹے بال سبرمنین کے اسکول میں بی۔ سی۔ جی

का टीका लगाया गया. यह पिछले मार्च-अप्रैल की बात है. बाल सुबरमनियन चौथी क्लास में पढ़ता था तब ही से उसकी तन्दुरुस्ती गिरती जा रही है. अब वह अक्सर क़ै करता रहता है. सर में सख़्त दर्द रहता है. आँख की रोशनी बहुत ख़राब हो गई है. चक्कर आते रहते हैं. कभी-कभी बेहोश हो जाता है. दिमाग़ कुछ-कुछ ख़राब हो चला है. कभी-कभी बोलना बन्द हो जाता है. वज़न कम होता जा रहा है. वह अपने मां बाप का इकलौता लड़का है. मां बाप बहुत परेशान हैं. 3 जुलाई से उसे इलाज के लिये सरकारी अस्पताल में दाख़िल कर दिया गया है.

2—माइकल एन्थनी अब औंध कैम्प पूना के फ़ौजी अस्पताल में है. उसे बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. तपेदिक़ हो गया. नौकरी से जाता रहा और अब अस्पताल में बहुत बीमार है. जब उसके टीका लगाया गया तब वह बंगलौर के एक फ़ौजी दफ़्तर में काम कर रहा था. इससे पहले वह बिलकुल तन्दुरुस्त था. उसके घर में कभी किसी को तपेदिक़ नहीं हुआ था. उसने मुझे (श्री राजागोपालाचारी को) एक बहुत दुख और ग़ुस्से से भरा हुआ ख़त लिखा है कि यह विदेशी "दुनिया भर के तन्दुरुस्ती के माहिर" बन कर आते हैं. उनके सामने ही उसके टीका लगाया गया था.

3—श्री एम. एस. फ़क़ीर कोइमबटूर के एक बीड़ी के कारख़ाने में मज़दूरी करता है. उसके एक ढाई बरस के बच्चे के 18 दिसम्बर सन् 19`54 को बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. आँख की रोशनी ख़राब हो गई और तन्दुरुस्ती गिरती गई

लोदी कालोनी दिल्ली से श्री प्रीतसिंह ने 20 जुलाई सन् 19`55 को मुझे यह ख़त लिखा :—

"मैं नीचे आपको इस बात का पूरा हाल लिख रहा हूँ कि मेरे बेटे पर बी० सी० जी० के टीके का किस तरह बुरा असर पड़ा. मेरे लड़के का नाम उदयवीर सिंह है. उसकी उम्र साढ़े नौ साल की थी वह उस वक़्त बहुत तन्दुरुस्त था. अगस्त सन् 19`3 में स्कूल में उसके बी० सी० जी० का टीका लगाया गया. हमारी बदक़िस्मती से अगले दिन ही उसके एक तरह कि गिल्टियाँ निकल आईं और गर्दन पर सूजन आ गई. मैंने एक होम्योपैथिक डाक्टर को दिखाया. उसके इलाज से बच्चे को बहुत आराम मिला. पर ठीक एक साल के बाद वही चीज़ फिर और ज़्यादा ज़ोर के साथ निकल आई. अब मेरे बच्चे की हालत ख़तरनाक हो गई. 8 सितम्बर सन् 19`4 को मैंने नई दिल्ली के सफ़दरजंग अस्पताल में उसका ऐक्सरे कराया. एक्सरे से मालूम हुआ कि बायें फेफड़े में तपेदिक़ हो गया है और फेफड़ों के बीच की गिल्टियाँ बढ़ गई हैं. लड़के को नई दिल्ली के इरविन



کا ٹیکہ لگایا گیا. یہ پچھلے مارچ اپریل کی بات ھے. بال سبر منین چوتھی کلاس میں پڑھتا تھا تب ھی سے اسکی تندرستی گرتی جا رھی ھے . اب وہ اکثر قے کرتا رھتا ھے . سر میں سخت درد رھتا ھے . آنکھ کی روشنی بہت خراب ھو گئی ھے. چکر آتے رھتے ھیں . کبھی کبھی بےھوش ھو جاتا ھے . دماغ کچھ کچھ خراب ھو چلا ھے. کبھی کبھی بولنا بند ھو جا تا ھے. وزن کم ھوتا جا رھا ھے . وہ اپنے ماں باپ کا اِکلوتا لڑکا ھے . ماں باپ بہت پریشان ھیں . 3 جولائی سے اُسے علاج کے لئے سرکاری اسپتال میں داخل کر دیا گیا ھے .

2—مائکل اِنتھنی اب اوندھ کیمپ پونا کے فوجی اسپتال میں ھے . اُسے بی. سی. جی کا ٹیکہ لگایا گیا . تپ‌دق ھو گیا . نوکری سے جاتا رھا اور اب اسپتال میں بہت بیمار ھے . جب اُس کے ٹیکہ لگایا گیا تب وہ بنگلور کے ایک فوجی دفتر میں کام کر رھا تھا . اِس سے پہلے وہ بالکل تندرست تھا . اُسکے گھر میں کبھی کسی کو تپ‌دق نہیں ھوا تھا . اُس نے مجھے (شری راجا گوپالاچاری کو) ایک بہت دکھ اور غصے سے بھرا ھوا خط لکھا ھے کہ یہ ودیشی "دنیا بھر کے تندرستی کے ماھر" بن کر آتے ھیں . اُن کے سامنے ھی اُس کے ٹیکہ لگایا تھا .

3—شری ایم. ایس. فقیر کوامبیٹور کے ایک بیڑی کے کارخانے میں مزدوری کرتا ھے . اُس کے ایک ڈھائی برس کے بچے کے 18 دسمبر سن 1954 کو بی. سی. جی کا ٹیکہ لگایا گیا . آنکھ کی روشنی خراب ھو گئی اور تندرستی گرتی گئی .

لودی کالونی دلی سے شری پریت سنگھ نے 20 جولائی سن 1955 کو مجھے یہ خط لکھا:—

"میں نیچے آپ کو اِس بات کا پورا حال لکھ رھا ھوں کہ میرے بیٹے پر بی. سی. جی کے ٹیکے کا کسی طرح برا اثر پڑا . بڑے لڑکے کا نام اُدے ویرسنگھ ھے . اُس کی عمر ساڑھے نو سال کی تھی . وہ اُس وقت بہت تندرست تھا . اگست سن 19`3 میں اسکول میں اُس کے بی. سی. جی کا ٹیکہ لگایا گیا . ھماری بدقسمتی سے اگلے دن ھی اُس کے ایک طرح کی گلٹیاں نکل آئیں اور گردن پر سوجن آگئی . میں نے ایک ھومیوپیتھک ڈاکٹر کو دکھایا . اُس کے علاج سے بچے کو بہت آرام ملا . پر ٹھیک ایک سال کے بعد وھی چیز پھر اور زیادہ زور کے ساتھ نکل آئی . اب میرے بچے کی حالت خطرناک ھو گئی . 8 ستمبر سن 1954 کو میں نے نئی دلی کے صفدر جنگ اسپتال میں اُس کا ایکسرے کرایا . ایکسرے سے معلوم ھوا کہ بائیں پھیپھڑے میں تپ‌دق ھو گیا ھے اور پھیپھڑوں کے بیچ کی گلٹیاں بڑھ گئی ھیں . لڑکے کو نئی دلی کے اِروِن

अस्पताल में भेजा गया. वहाँ पूरी तरह इम्तहान हुआ. 18 सितम्बर सन् 1954 को उन्होंने कहा कि गर्दन में तपेदिक़ की गिल्टियाँ हैं. उन्होंने ताक़त की दवाएँ और विटामिन खिलाने की सलाह दी और अल्ट्रावायालेट किरनों का इलाज बताया. यह सब इलाज हो चुकने के बाद भी अभी तक वह पूरी तरह ठीक नहीं हुआ. हमारे घर में आज तक कभी किसी को तपेदिक़ नहीं हुआ था. इस मामले में हमें काफ़ी परेशानी हुई और ज़ेरबार होना पड़ा—यह सब बी० सी० जी० के टीके की बदौलत. कई बरस से यह टीका इतना अंधा-धुंधी से लगाया जा रहा है कि अक्सर उससे जो फ़ायदा सोचा जाता है उसकी निस्बत नुक़सान ज़्यादा होता है. सरकार को समझाने की ज़रूरत है. इस सब की रोक थाम होनी चाहिए."

## हमारे बच्चों पर ख़तरनाक तजरबा

यह छोटी सी किताब अभी अंग्रेज़ी में छप ही रही थी कि मदनपल्ली के यूनियन मिशन ट्यूबरक्युलोसिस अस्पताल के सुपरिन्टैन्डैन्ट डाक्टर फ्रैडमूट मूलर ने अपने सेनिटोरियम के काम की चरचा करते हुए यह बयान दिया कि :—"बी० सी० जी० का टीका कहाँ तक बच्चों को बाद में तपेदिक़ की बीमारी से बचा सकता है, इस पर जब तक अभी काफ़ी वक़्त न निकल जाये और नतीजों को न देख लें तब तक अभी हम कुछ नहीं कह सकते." यह एक बहुत ही तजरबेकार और ज़िम्मेवार डाक्टर का बयान है, जिसमें शब्दों को तोल तोलकर रक्खा गया है. हमारे लिये यह काफ़ी अर्थ रखता है. यह बात बिलकुल पक्की है कि हिन्दुस्तान में बी० सी० जी० के टीके लगाने की जो यह तहरीक चल रही है यह किसी बीमारी के रोकने का कोई आज़माया हुआ तरीक़ा नहीं है, यह एक बड़े पैमाने पर हमारे बच्चों पर एक ख़तरनाक तजरबा किया जा रहा है, जिसे किसी तरह जायज़ नहीं कहा जा सकता.

---



اسپتال میں بھیجا گیا۔ وہاں پوری طرح امتحان ہوا۔ 18 ستمبر سن 1954 کو اُنہوں نے کہا کہ گردن میں تپ دق کی گلٹیاں ہیں ۔ اُنہوں نے طاقت کی دوائیں اور وٹامن کھلانے کی صلاح دی اور اَلٹرا وایولیٹ کرنوں کا علاج بتایا ۔ یہ سب علاج ہو چکنے کے بعد بھی ابھی تک وہ پوری طرح ٹھیک نہیں ہوا ۔ ہمارے گھر میں آج تک کبھی کسی کو تپ دق نہیں ہوا تھا ۔ اِس معاملے میں ہمیں کافی پریشانی ہوئی اور زیربار ہونا پڑا—یہ سب بی۔ سی۔ جی کے ٹیکے کی بدولت ۔ کئی برس سے یہ ٹیکہ اتنے اندھا دھندی سے لگایا جا رہا ہے کہ اکثر اُس سے جو فایدہ سوچا جاتا ہے اُس کی نسبت نقصان زیادہ ہوتا ہے ۔ سرکار کو سمجھانے کی ضرورت ہے ۔ اِس سب کی روک تھام ہونی چاہئے ۔"

## ہمارے بچوں پر خطرناک تجربہ

یہ چھوٹی سی کتاب ابھی انگریزی میں چھپ ہی رہی تھی کہ مدن پلی کے یونین مشن ٹیوبرکیولوسس اسپتال کے سپرنٹنڈنٹ ڈاکٹر فریڈ موٹ مولر نے اپنے سینی ٹوریم کے کام کی چرچا کرتے ہوئے یہ بیان دیا کہ:—"بی۔ سی۔ جی کا ٹیکہ کہاں تک بچوں کو بعد میں تپ دق کی بیماری سے بچا سکتا ہے، اِس پر جب تک ابھی کافی وقت نہ نکل جائے اور نتیجوں کو نہ دیکھ لیں تب تک ابھی ہم کچھ نہیں کہہ سکتے۔" یہ ایک بہت ہی تجربے کار اور ذمہ وار ڈاکٹر کا بیان ہے، جس میں شبدوں کو تول تول کر رکھا گیا ہے ۔ ہمارے لئے یہ کافی ارتھ رکھتا ہے ۔ یہ بات بالکل پکی ہے کہ ہندستان میں بی۔ سی۔ جی کے ٹیکے لگانے کی جو یہ تحریک چل رہی ہے یہ کسی بیماری کو روکنے کا کوئی آزمایا ہوا طریقہ نہیں ہے، یہ ایک بڑے پیمانے پر ہمارے بچوں پر ایک خطرناک تجربہ کیا جا رہا ہے، جسے کسی طرح جائز نہیں کہا جا سکتا ۔

# मुहम्मद साहब की कुछ हदीसें

किसी ने मुहम्मद साहब से पूछा:—"ऐ अल्लाह के रसूल! ईमान क्या है?" पैग़म्बर ने जवाब दिया—"जब किसी नेक काम के करने से तुम्हें ख़ुशी हो, और बुरा काम करने से तुम्हें दुख हो तब समझो कि तुम 'मोमिन' यानी ईमान वाले हो." उस आदमी ने फिर पूछा—"और गुनाह क्या है?" उन्होंने जवाब दिया—"जब कोई चीज़ अन्दर ही अन्दर तुम्हें कोंचती हो तो उसे मत करो."

—अबु उमामा, अहमद.

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—"सचमुच उस आदमी का कोई ईमान नहीं जो किसी के साथ विश्वासघात करता है, और उसका कोई दीन नहीं जो अपने वादों को पूरा नहीं करता."

——अनस, बेहक़ी.

---

मैंने पूछा—'इसलाम क्या है?" पैग़म्बर ने जवाब दिया—"ज़बान को पाक रखना और मेहमान की ख़ातिर करना."

मैंने पूछा—"ईमान क्या है?" पैग़म्बर ने जवाब दिया—"सब्र करना और दूसरों के साथ भलाई करना."

—अमरू, अहमद.

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—"दूसरों को दुख पहुँचाने से अपने को रोकना ईमान है; मोमिन को चाहिये कि किसी को दुख न पहुँचाए.

—अबु हुरैरा, अबुदाऊद.

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—"जो आदमी झूठ बोलना नहीं छोड़ता और जो इसी तरह के दूसरे बुरे कामों से बाज़ नहीं आता उसके खाना और पानी छोड़ कर रोज़ा रखने की अल्लाह को कोई ज़रूरत नहीं है."

—अबु हुरैरा, बुख़ारी

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—"तुमसे पहले जो क़ौमें हुई हैं वह इसलिये बरबाद हुई कि जब उनमें से किसी बड़े घराने का आदमी चोरी करता था तो वह उसे सज़ा नहीं देते थे, और जब उनमें से कोई कमज़ोर या ग़रीब आदमी चोरी करता था तो उसे वह सज़ा देते थे. अल्लाह की

# محمد صاحب کی کچھ حدیثیں

کسی نے محمد صاحب سے پوچھا—"اے اللہ کے رسول! ایمان کیا ھے؟" پیغمبر نے جواب دیا—"جب کسی نیک کام کے کرنے سے تمھیں خوشی ھو، اور برا کام کرنے سے تمھیں دکھ ھو تب سمجھو کہ تم 'مومن' یعنی ایمان والے ھو." اس آدمی نے پھر پوچھا—"اور گناہ کیا ھے؟" انھوں نے جواب دیا—"جب کوئی چیز اندر ھی اندر تمھیں کوچتی ھو تو اسے مت کرو."

—ابوامامہ، احمد.

---

محمد صاحب نے کہا:—"سچ مچ اس آدمی کا کوئی ایمان نہیں جو کسی کے ساتھ وشواس گھات کرتا ھے، اور اس کا کوئی دین نہیں جو اپنے وعدوں کو پورا نہیں کرتا."

—انس، بیہقی.

---

میں نے پوچھا—"اسلام کیا ھے؟" پیغمبر نے جواب دیا—"زبان کو پاک رکھنا اور مہمان کی خاطر کرنا."

میں نے پوچھا—"ایمان کیا ھے؟" پیغمبر نے جواب دیا—"صبر کرنا اور دوسروں کے ساتھ بھلائی کرنا."

—امرو، احمد.

---

محمد صاحب نے کہا:—"دوسروں کو دکھ پہونچانے سے اپنے کو روکنا ایمان ھے؛ مومن کو چاھئے کہ کسی کو دکھ نہ پہونچائے."

—ابوھریرہ، ابوداؤد.

---

محمد صاحب نے کہا:—"جو آدمی جھوٹ بولنا نہیں چھوڑتا اور جو اسی طرح کے دوسرے برے کاموں سے باز نہیں آتا اس کے کھانا اور پانی چھوڑکر روزہ رکھنے کی اللہ کو کوئی ضرورت نہیں ھے."

—ابوھریرہ، بخاری.

---

محمد صاحب نے کہا:—"تم سے پہلے جو قومیں ھوئی ھیں وہ اس لئے برباد ھوئیں کہ جب ان میں سے کسی بڑے گھرانے کا آدمی چوری کرتا تھا تو وہ اسے سزا نہیں دیتے تھے، اور جب ان میں سے کوئی کمزور یا غریب آدمی چوری کرتا تھا تو اسے وہ سزا دیتے تھے. اللہ کی

क़सम ! चोरी करने वाली चाहे मुहम्मद की बेटी फ़ातमा ही क्यों न हो मैं उसके हाथ काट लूँगा."

—आयशा, बुख़ारी: मुसलिम: अबुदाऊद: तिरमिज़ी: नसाई.

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—"तुममें से किसी को इतना बेवक़ूफ़ नहीं होना चाहिये कि वह कहे कि—'मैं लोगों के साथ रहूँगा, अगर लोग मेरे साथ भलाई करेंगे तो मैं उनके साथ भलाई करूँगा, और वह अगर मेरे साथ बुराई करेंगे तो मैं उनके साथ बुराई करूँगा.' इसके ख़िलाफ़ तुम्हें इस तरह समझ से काम लेना चाहिये कि अगर लोग तुम्हारे साथ नेकी करें तो तुम भी उनके साथ नेकी करो और वह अगर तुम्हारे साथ बुराई करें तो तुम उनके साथ बुराई करने से बचो."

—हुज़ैफ़ा, तिरमिज़ी.

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—सचमुच किसी भी पेशवा या लीडर के लिये यह ज़्यादा अच्छा है कि वह ग़लती से किसी को माफ़ कर दे बजाय इसके कि वह ग़लती से किसी को सज़ा दे."

—आयशा, तिरमिज़ी.

---

मुहम्मद साहब ने कहा:—"मूसा ने अल्लाह से पूछा—'ऐ मेरे अल्लाह ! तेरी नज़रों में तेरे बन्दों में सब से ज़्यादा इज़्ज़त के क़ाबिल कौन हैं ?' अल्लाह ने जवाब दिया—'वह जिसमें बदला लेने की शक्ति है और फिर भी वह माफ़ कर देता है."

—अबु हुरैरा, बेहक़ी.

---

मैंने पैग़म्बर की तलवार के कब्ज़े पर यह शब्द खुदे हुये देखे:—"जो तुम्हें नुक़सान पहुंचाए उसे तुम माफ़ कर दो; जो अपने से तुम्हें काटकर अलग करे उससे तुम मेल करो; जो तुम्हारे साथ बुराई करे उसके साथ तुम नेकी करो, और हमेशा सच बोलो चाहे वह 'बात तुम्हारे ही ख़िलाफ़ क्यों न हो,"

—अली, रज़ीन.

---

एक आदमी ने रसूल से आकर कहा—"ऐ अल्लाह के रसूल ! मैं अपने नौकर को कितनी बार माफ़ करूँ ?" मुहम्मद साहब चुप रहे. उस आदमी ने अपने सवाल को तीन बार दुहराया. इस पर मुहम्मद साहब ने कहा—"अपने नौकर को दिन में सत्तर बार माफ़ करो."

—इब्न उमर, अबुदाऊद: तिरमिज़ी.

---



قسم ! چوری کرنے والی چاہے محمد کی بیٹی فاطمہ ہی کیوں نہ ہو میں اُس کے ہاتھ کاٹ لونگا ."

—عائشہ' بخاری : مسلم : ابوداؤد : ترمذی : نسائی .

---

محمد صاحب نے کہا :—"تم میں سے کسی کو اتنا بیوقوف نہیں ہونا چاہئیے کہ وہ کہے کہ—'میں لوگوں کے ساتھ رہونگا' اگر لوگ میرے ساتھ بھلائی کرینگے تو میں اُن کے ساتھ بھلائی کرونگا' اور وہ اگر میرے ساتھ برائی کرینگے تو میں اُن کے ساتھ برائی کرونگا .' اِس کے خلاف تمہیں اِس طرح سمجھ سے کام لینا چاہئیے کہ اگر لوگ تمہارے ساتھ نیکی کریں تو تم بھی اُن کے ساتھ نیکی کرو اور وہ اگر تمہارے ساتھ برائی کریں تو تم اُن کے ساتھ برائی کرنے سے بچو ."

—حذیفہ' ترمذی .

---

محمد صاحب نے کہا :—"سچ مچ کسی بھی پیشوا یا لیڈر کے لئے یہ زیادہ اچھا ہے کہ وہ غلطی سے کسی کو معاف کر دے بجائے اِس کے کہ وہ غلطی سے کسی کو سزا دے ."

—عائشہ' ترمذی .

---

محمد صاحب نے کہا :—"موسیٰ نے اللہ سے پوچھا—'اے میرے اللہ ! تیری نظروں میں تیرے بندوں میں سب سے زیادہ عزت کے قابل کون ہے ؟' اللہ نے جواب دیا—'وہ جس میں بدلہ لینے کی شکتی ہے اور پھر بھی وہ معاف کردیتا ہے ."

—ابوہریرہ' بیہقی .

---

میں نے پیغمبر کی تلوار کے قبضہ پر یہ شبد کھدے ہوئے دیکھے:—"جو تمہیں نقصان پہونچائے اُسے تم معاف کردو؛ جو اپنے سے تمہیں کاٹ کر الگ کرے اس سے تم میل کرو؛ جو تمہارے ساتھ برائی کرے اُس کے ساتھ تم نیکی کرو' اور ہمیشہ سچ بولو چاہے وہ بات تمہارے ہی خلاف کیوں نہ ہو ."

—علی' رزین .

---

ایک آدمی نے رسول سے آکر کہا—"اے اللہ کے رسول ! میں اپنے نوکر کو کتنی بار معاف کروں ؟" محمد صاحب چپ رہے . اُس آدمی نے اپنے سوال کو تین بار دہرایا . اِس پر محمد صاحب نے کہا—"اپنے نوکر کو دن میں ستر بار معاف کرو ."

—ابن عمر' ابوداؤد: ترمذی

---

